स देवान् यक्षत्स उ कल्पयताद्विशः । अ २।२।१

वह देवोंका यजन करता है, वह विभवसे प्रजाओंको समर्थ करता है।

यज्ञस्य चक्षुः, प्रभृतिर्मुखं च वाचा श्रोत्रेण मनसा जुहोमि । अ २।३५।५

वह प्रभु यज्ञका आँख है, सबका भरण कर्ता और यज्ञका मुख है। वाणी, कान और मनसे मैं उसका यजन करता हूं।

दिवि स्पृष्टो यजतः सूर्यत्वक् अवयाता हरसो दैव्यस्य । अ २।२।२

ईश्वर द्युलोकमें रहता है, वह पूज्य है, सूर्यके समान तेजस्वी है और दैवी आपत्तियोंको दूर करनेवाला वही प्रभु है।

ये सूक्तियां वारंवार पढनेसे, कण्ठ करनेसे, वारंवार मनन करनेसे परमेश्वर विषयक वैदिक सिद्धान्त तत्काल ध्यानमें आ सकता है। देखिये—

यो देवानां नामधा— वह देवोंके नाम धारण करने वाला है।

तं सं प्रश्नं भुवना यन्ति सर्वा— सब भुवन उस पूछने योग्य प्रभुके पास जाते हैं।

वेनस्तत्पश्यत्— ज्ञानी उसको देखता है।

परमं गुहा यत्— जो हृदयके गुह्य स्थानमें रहता है।

स नः पिता जनिता— वह रक्षक और उत्पन्न करनेवाला है।

धामानि वेद भुवनानि विश्वा— सब भुवनों और स्थानोंको वह जानता है।

ऋतस्य तन्तुं विततं दृशे कम्— सुखदायक फैला हुआ सत्यका तन्तु- तानाबाना है उसको मैं देखता हूं।

भुवनस्य यस्पतिः— वह भुवनोंका एक पति है।

एक एव नमस्यः— वह एकही नमस्कार करने योग्य है।

विक्ष्वीड्यः— प्रजाओंमें स्तुतीय वही एक है।

वयं देवानां सुमतौ स्याम— हम देवोंकी सदिच्छामें रहें।

तं त्वा यौमि— उस तुझसे मैं युक्त होता हूं।

नमस्ते अस्तु— तुझे नमस्कार है।

प्रातर्भगं— प्रातःकाल भाग्यवान् प्रभुकी भक्ति करते हैं।

उपसद्यो भवेह— यहां पास आने योग्य हो।

दिवि ते सधस्थं— आकाशमें तेरा स्थान है।

त्रीणि पदा निहिता गुहास्य— इसके तीन पाद गुफामें हैं।

अमृतस्य विद्वान्— अमृतका जाननेवाला धन्य है।

धाम परमं गुहा यत्— परम धाम हृदयमें है।

स उ कल्पयाद्विशः— वह प्रभु प्रजाओंको समर्थ बनाता है।

अवयाता हरसो दैव्यस्य— दैवी दुःखोंको वह प्रभु दूर करता है।

यहां जो सूक्तियां दी हैं। उनके ये टुकडे हैं। ये भी सूक्तियां ही हैं और ये वारंवार मनन करने योग्य हैं। 'एक एव नमस्यः' प्रभु अकेला एकही नमस्कार करने योग्य है। 'दिवि ते सधस्थं' आकाशमें तेरा स्थान है। 'अवयाता हरसो दैव्यस्य' दैवी दुःखोंको दूर करने वाला वह प्रभु है। ऐसे वेदमन्त्रोंके टुकडे मनन करनेके होते हैं। अकेला अपने मनमें इनका मनन करे अथवा समाजमें सैकडों और हजारों मनुष्य अर्थके साथ इन वचनोंका मनन करें। इस तरहका मनन करनेके लिये ही ये टुकडे हैं। जिनकी वेदोंपर श्रद्धा है वे अर्थपर ध्यान रखते हुए इन वचनोंका मनन करें। यह मनन मनमें भी होता है और उच्चस्वरमें सामूहिक भी हो जाता है। ऐसे अर्थसहित मनन होने लगे तो ये मन्त्रभाग सबके मनमें स्थिर होते हैं और इनका उपयोग बोलने चालनेके समय होनेकी सुविधा होती है।

पाठक मनमें ऐसे मनन करके देखें। मनन करनेके समय अर्थको अपने मनमें पूर्ण रीतिसे भरपूर भरकर रखें। इस मंत्रके भावसे अपना मन भरपूर भरा ऐसा ओतप्रोत भरा है ऐसा भाव मनमें सुस्थिर रखें। ऐसा मनन मनमें करनेसे जैसा लाभ व्यक्तिको होता है वैसा ही लाभ वे ही वेदवचन सामुदायिक रीतिसे मनन करनेसे समुदायमें जो लोग ये वचन बोलते रहेंगे उनको लाभ होता है।

यह बात करके देखने योग्य है। वेदके वचन अपने जीवनमें इस तरह ढालनेका यत्न करना चाहिये। वेदका धर्म जीवित है यह समझनेका यह उपाय है।

रायस्पोषं सवितरा सुवास्मै शतं जीवाति शरदस्तवायम्। अ० २।२९।२

धन और पोषण, हे सविता! इसे तू दे। और यह तेरा बनकर सौ वर्ष जीवित रहे।

इन्द्रो यथैनं शरदो नयात्यति विश्वस्य दुरितस्य पारम्। अ० ३।११।३

सब पापप्रवित दुःखके पार इसको इन्द्र ले जाय और यह सौ वर्षकी आयु इसे मिले ऐसा करे।

शतं जीव शरदो वर्धमानः शतं हेमन्तान् शतमु वसन्तान्। अ० ३।११।४

सौ वर्षतक बढता हुआ जीवित रह। सौ हेमन्त सौ वसन्त और सौ शरद ऋतुतक जीवित रहे।

सहस्राक्षेण शतवीर्येण शतायुषा हविषाहार्षमेनम्। अ० ३।११।३

हजारों शक्तियोंसे युक्त सौ वीर्योंसे युक्त शतायु करने वाले हवनसे इसको मैं मृत्युसे वापस लाता हूं।

शतायुषा हविषाहार्षमेनम्। अ० ३।११।४

सौ वर्षकी आयु देनेवाले हवनसे मैं इसे वापस लाता हूं।

शतं जीवाति शरदस्तवायम्। अ० ३।११।२

तुम्हारा यह मनुष्य सौ वर्ष जीवित रहे।

आयुरस्मै धेहि जातवेदः। अ० २।२९।२

हे जातवेद! इसको दीर्घायु दे।

यस्त्वा मृत्युरभ्यधत्त जायमानं सुपाशया।
तं ते सत्यस्य हस्ताभ्यामुदमुञ्चद्बृहस्पतिः॥
अ० ३।११।८

जिस मृत्युने तुझे उत्पन्न होते ही बांध रखा है उस तुझको बृहस्पति सत्यके हाथोंसे छुडा देता है।

तुभ्यमेव जरिमन् वर्धतामयं मेममन्ये मृत्यवो हिंसिषुः शतं ये। अ० २।२८।१

हे वृद्धावस्थे! तेरी आयुतक यह मनुष्य बढे। वे जो सैकडों मृत्यु हैं वे इसकी हिंसा न करें।

इममग्न आयुषे वर्चसे नय प्रियं रेतो वरुण मित्र राजन्। अ० २।२८।५

हे अग्ने हे वरुण हे मित्र राजन्! इसको वीर्यवान् करके दीर्घायु तथा तेजके प्रति ले जा।

यदि क्षितायुर्यदि वा परेतो यदि मृत्योरन्तिकं नीत एव। तमा हरामि निर्ऋतेरुपस्थादस्पार्षमेनं शतशारदाय॥ अ० ३।११।२

यदि इसकी आयु समाप्त हुई हो, और यह मृत्युके समीप पहुंचा हो तो भी विनाशके पाससे मैं इसको वापस लाता हूं और इसको सौ वर्षतक मैं जीवित रखता हूं।

यो बिभर्ति दाक्षायणं हिरण्यं स जीवेषु कृणुते दीर्घमायुः। अ० १।३५।२

जो दाक्षायण सुवर्ण शरीरपर धारण करता है वह जीवोंमें दीर्घायु धारण करता है।

परि त्वा रोहितैर्वर्णैर्दीर्घायुत्वाय दध्मसि।
यथायमरपा असदथो अहरितो भुवत्।
अ० १।२२।२

लाल रंगोंके किरणोंसे मैं तुझे दीर्घायु प्राप्त होनेके लिये धरता हूं। इससे यह नीरोग होगा और पीलिमा भी इससे दूर होगी।

उदायुषा समायुषोदोषधीनां रसेन।
अ० ३।३१।१०

आयुष्यसे हम सब दीर्घायुसे युक्त हों औषधियोंके रससे उन्नतिको प्राप्त हों।

कृत्यादूषिरयं मणिरथो अरातिदूषिः।
अथो सहस्वाञ्जङ्गिडः प्र ण आयूंषि तारिषत्॥

यह जंगिड मणि हिंसासे बचानेवाला है शत्रु भूत रोगोंको दूर करनेवाला है और बल बढानेवाला है यह हमारी आयुको बढावे।

यदा बध्नन्दाक्षायणा हिरण्यं शतानीकाय सुमनस्यमानाः। तत्ते बध्नाम्यायुषे वर्चसे बलाय दीर्घायुत्वाय शतशारदाय॥ अ० १।३५।१

उत्तम मनवाले बलकी वृद्धि करनेकी कामना करनेवाले श्रेष्ठ पुरुष सैकडों बल प्राप्त करनेके लिये शरीरपर सुवर्ण (का आभूषण) रखते हैं। वह सुवर्ण दीर्घायु तेजस्विता बल और सौ वर्षकी दीर्घ आयु तुम्हें प्राप्त हो इसलिये मैं तेरे शरीरपर बांधता हूं।

व्यन्ये यन्तु मृत्यवो यानाहुरितरान् शतम्।
अ० ३।११।५,७

सैकडों प्रकारके मृत्यु या दुःख इससे दूर हों।

आयुरस्मै धेहि— इसको आयु प्रदान करो।
नेममग्ने मृत्यवो हिंसिषुः शतं ये— सैकड़ों मृत्यु इसका नाश न करें।
इममग्न आयुषे वर्चसे नय— हे अग्ने! इसे आयु और तेजके लिये ले जा।
अस्यार्पयमिमं शतशारदाय— सौ वर्षकी आयुके लिये मैं इसे स्पर्श करता हूं।
तस्मै बध्नामि आयुषे— आयुष्यकी प्राप्तिके लिये तुझे यह मणि बांधता हूं।
मा मृथाः— मत मर।
प्राणेन जीव— प्राणसे जीवित रह।
प्राणापानौ मृत्योर्मा पातं— प्राण और अपान मृत्युसे मुझे बचावें।
जरा मृत्युं कृणुतां— जराके पश्चात् मृत्यु हो।

इस तरह अन्यान्य वचनोंका भी उपयोग हो सकता है। कोई बीमार पड़ा हो तो पवित्र होकर सिरकी ओरसे पांवतक अपने हाथोंको घुमाना और ये मंत्रभाग बोलना मनमें ही निश्चयपूर्वक बोलना। बारबार बोलना। अपने हाथोंमें बीमारी दूर करनेकी शक्ति है ऐसा मानकर इससे बीमारी दूर होगी ऐसे विश्वाससे यह करना। रोगीका भी साथ साथ विश्वास हो तो काम शीघ्र होगा। अन्य वचन अन्य समय बोलनेके लिये हैं। यह विचार करके पाठक जान सकते हैं।

## वनस्पति

शं नो देवी पृश्निपर्ण्यशं निर्ऋत्या अकः।
अ २।२५।१

हे पृश्निपर्णी देवी हमारे लिये कल्याण कर और व्याधियोंको दुःख प्राप्त हो।

अरायमसृक्पावानं यश्च स्फातिं जिहीर्षति।
गर्भादं कण्वं नाशय पृश्निपर्णि सहस्व च॥
अ २।२५।३

जो नाश करनेवाला रक्त पीनेवाला जो पुष्टिको हरता है गर्भको खानेवाला जो रोगबीज है उसका नाश कर। हे पृश्निपर्णि! तू उसको दूर कर।

वीरुत् क्षेत्रियनाशन्यप क्षेत्रियमुच्छतु।
अ २।८।१ ५

आनुवंशिक रोगको दूर करनेवाली यह औषधि आनुवंशिक रोगका दूर करे।

श्यामा सरूपंकरणी पृथिव्या अध्युद्भृता।
इदमू षु प्र साधय पुनः रूपाणि कल्पय।
अ १।२४।४

श्यामा वनस्पति सरूप करनेवाली है पृथिवीसे ऊपर उखाड़ी गयी है इस कर्मका उत्तम साधन कर और पुनः पूर्ववत् चमड़ीका रंग कर।

सं सोमः सहौषधीभिः। अ २।१।२
औषधियोंके साथ सोम कल्याण करनेवाला हो।

इदं जनासो विदथ महद्ब्रह्म वदिष्यति।
न तत्पृथिव्यां नो दिवि येन प्राणन्ति वीरुधः।
अ १।३२।१

हे लोगों! यह जानो कि ज्ञानी बड़ी घोषणा करके कहेगा। जिससे वनस्पतियां जीवित रहती हैं वह पृथिवीमें नहीं है और न द्युलोकमें है।

असितं ते प्रलयनमास्थानमसितं तव।
असिक्न्यस्योषधे निरितो नाशया पृषत्॥
अ १।२३।३

तेरा लयस्थान कृष्ण है और आस्थान भी कृष्णवर्णका है। हे औषधे! तू काले वर्णवाली है इसलिये तू इस श्वेत दागको दूर कर।

सरूपकृत्त्वमोषधे सा सरूपमिदं कृधि।
अ १।२४।३

हे औषधे! तू सरूप त्वचाको करनेवाली है। अतः तू त्वचाको सरूप कर।

## वधू

सोमजुष्टं ब्रह्मजुष्टमर्यम्णा संभृतं भगम्।
धातुर्देवस्य सत्येन कृणोमि पतिवेदनम्।
अ २।३६।२

ब्रह्मज्ञानीसे सेवित ब्राह्मणों द्वारा सेवित श्रेष्ठ मन वालेने इकट्ठा किया यह धन है धाता देवके सत्य नियमानुसार पतिकी प्राप्तिके लिये मैं इसको सुयोग्य करता हूं।

इदं हिरण्यं गुल्गुल्वयमौक्षो अथो भगः।
एते पतिभ्यस्त्वामदुः प्रतिकामाय वेत्तवे।
अ २।३६।७

यह उत्तम सुवर्ण है यह ... है और यह धन है।

वे पतिकी कामनावाले किये और तर कामके लिये तरे पतिको देते हैं।

आ नो अग्ने सुमतिं संभलो गमेदिमां कुमारीं सह नो भगेन। अ० २।३६।१

हे अग्ने! भगके साथ उत्तम वक्ता पति इस उत्तम बुद्धिमती कुमारीके पति आ जावे।

यदन्तरं तद्बाह्यं यद्बाह्यं तदन्तरम्।
कन्यानां विश्वरूपाणां मनो गृभायौषधे॥
अ० २।३०।४

जो अन्दर हो वही बाहर हो जो बाहर हो वही अन्दर हो। विविध रूपवाली कन्याओंका मन ग्रहण कर।

या प्लीहानं शोषयति कामस्येषुः सुसंनता।
अ० ३।२५।३

कामका बाण लगनेपर प्लीहाको शोषित करता है।

यथेदं भूम्या अधि तृणं वातो मथायति।
एवा मथ्नामि ते मनो यथा मां कामिन्यसो
यथा मन्नापगा असः॥ अ० २।३०।१

हे स्त्री! जैसा यह पृथ्वीपरका घास वायु हिलाता है वैसा मैं तेरे मनको हिला रहा हूं तू मेरी इच्छा करनेवाली हो मुझसे दूर जानेवाली न हो।

शिवा भव पुरुषेभ्यो गोभ्यो अश्वेभ्यः शिवा।
शिवास्मै सर्वस्मै क्षेत्राय शिवा न इहैधि॥
अ० ३।२८।३

पुरुषों गौवों घोड़ोंके लिये तथा इस सब क्षेत्रके लिये कल्याण करनेवाली हो। कल्याण करनेवाली बनकर यहां रह।

एयमगन्पतिकामा जनिकामोऽहमागमम्।
अश्वः कनिक्रदद्यथा भगेनाहं सहागमम्॥
अ० २।३०।५

यह कन्या पतिकी इच्छा करती हुई आ गयी है स्त्रीकी इच्छा करता हुआ मैं आया हूं। जैसा हिनहिनानेवाला घोडा आता है वैसा मैं भगके साथ आता हूं।

विन्दस्व त्वं पुत्रं नारि यस्तुभ्यं शमसच्छमु
तस्मै त्वं भव। अ० ३।२३।५

हे स्त्री! तू पुत्रको प्राप्त कर जो तुम्हारा कल्याण करनेवाला हो और तू भी उसके लिये कल्याण करनेवाली हो।

तासां त्वा पुत्रविद्याय दैवीः प्रावन्त्वोषधयः॥
अ० ३।२३।६

वे दिव्य औषधियां पुत्रप्राप्तिके लिये तेरी रक्षा करें।

एवा भगस्य जुष्टेयमस्तु नारी संप्रिया पत्या
विराधयन्ती। अ० २।३६।४

ऐश्वर्यसे सेवित हुई यह स्त्री पतिको प्रिय और पतिसे विरोध न करती हुई यहां रहे।

पुमांसं पुत्रं जनय तं पुमाननु जायताम्।
भवासि पुत्राणां माता जातानां जनयाश्च यान्॥
अ० ३।२३।३

पुरुष पुत्र उत्पन्न कर उसके पीछे भी पुत्र ही होवे तूं। तू पुत्रोंकी माता हो जो हो चुके तथा जो होनेवाले सब पुत्र ही हों।

तं त्वा भ्रातरः सुवृधा वर्धमानमनु जायन्तां
बहवः सुजातम्। अ० ३।११।५

उस शुभ उत्तम जन्मे हुए बढते हुएके पीछेसे बहुतसे बढनेवाले भाई उत्पन्न हों।

## पति-पत्नी

परि त्वा परितत्नुनेक्षुणागामविद्विषे।
यथा मां कामिन्यसो यथा मन्नापगा असः॥
अ० १।३४।५

मैं फैले हुए ईखसे तुझे घेरता हूं। मीठा वायुमंडल चारों ओर बनाता हूं। इससे द्वेष दूर होगा मेरी कामना करती रहेगी और मुझसे दूर नहीं होगी।

जुष्टा वरेषु समनेषु वल्गुः। अ० २।३६।१

यह कुमारी वरोंमें-श्रेष्ठोंमें प्रिय है और उत्तम मनवालोंमें मनोरम है।

सुवाना पुत्रान् महिषी भवाति गत्वा पतिं
सुभगा विराजतु॥ अ० २।३६।३

पुत्रोंको उत्पन्न करके यह घरकी रानी होवे यह पतिको प्राप्त होकर सौभाग्यवती होकर विराजे।

आक्रन्दय धनपते वरमामनसं कृणु।
सर्वं प्रदक्षिणं कृणु यो वरः प्रतिकाम्यः॥
अ० २।३६।६

हे धनपते! वरको बुला! उस वरके मनके अनुकूल सब



# अथर्ववेद

का

## सुबोध भाष्य।

## प्रथमं काण्डम्।

लेखक

पं. श्रीपाद दामोदर सातवळेकर,

साहित्य-वाचस्पति वेदाचार्य गीतालङ्कार,

अध्यक्ष स्वाध्याय मंडल आनंदाश्रम पारडी [जि. सूरत]

तृतीय वार

संवत् २ ६ शक १८७१ सन १९५

# ब्रह्म और ज्येष्ठ ब्रह्म।

---

ये पुरुषे ब्रह्म विदुस्ते विदुः परमेष्ठिनम्।
यो वेद परमेष्ठिनं यश्च वेद प्रजापतिम्।
ज्येष्ठं ये ब्राह्मणं विदुस्ते स्कम्भमनुसंविदुः॥

(अथर्व १०।७।१७)

(ये) जो (पुरुषे ब्रह्म) पुरुषमें ब्रह्म (विदुः) जानते हैं वे (परमेष्ठिनं) परमेष्ठीको जानते हैं, जो परमेष्ठीको जानता है और जो प्रजापतिको जानता है, तथा जो (ज्येष्ठं ब्राह्मणं) श्रेष्ठ ब्रह्मको जानते हैं वे स्कम्भको (अनुसंविदुः) उत्तम प्रकार जानते हैं।

# श्वासादि-रोग-निवारण-सूक्त ।

## ( १२ )

[ ऋषि—भृग्वङ्गिराः । देवता—यक्ष्मनाशनम् ]

जरायुजः प्रथम उस्रियो वृषा वातभ्रजा स्तनयन्नेति वृष्ट्या ।
स नो मृडाति तन्व ऋजुगो रुजन् य एकमोजस्त्रेधा विचक्रमे ॥ १ ॥
अङ्गे-अङ्गे शोचिषा शिश्रियाणं नमस्यन्तस्त्वा हविषा विधेम ।
अङ्कान्त्समङ्कान् हविषा विधेम यो अग्रभीत्पर्वास्या ग्रभीता ॥ २ ॥
मुञ्च शीर्षक्त्या उत कास एनं परुष्परुराविवेशा यो अस्य ।
यो अभ्रजा वातजा यश्च शुष्मो वनस्पतीन्त्सचतां पर्वतांश्च ॥ ३ ॥
शं मे परस्मै गात्राय शमस्त्ववराय मे । शं मे चतुर्भ्यो अङ्गेभ्यः शमस्तु तन्वे मम ॥ ४ ॥

---

अर्थ- ( वात+भ्र+जाः ) वायु और मेघसे उत्पन्न होकर ( प्रथमः जरायु+जः ) पहिले झेरीसे उत्पन्न होनेवाला ( उस्रियः वृषा ) तेजस्वी बलवान् सूर्य ( वृष्ट्या स्तनयन् ) वृष्टिके साथ गर्जता हुआ ( एति ) चलता है । ( सः ऋजुगः ) वह सीधा चलनेवाला और ( रुजन् ) रोग दूर करनेवाला ( नः तन्वे ) हमारे शरीरको ( मृडाति ) सुख देता है । ( यः ) जो ( एकं ओजः ) एक सामर्थ्यको ( त्रेधा ) तीन प्रकारसे ( विचक्रमे ) प्रकाशित करता है ॥ १ ॥ ( अंगे अंगे ) प्रत्येक अवयवमें ( शोचिषा शिश्रियाणं ) अपने तेजसे आश्रय करनेवाले ( त्वा ) तुझको ( नमस्यन्तः ) नमन करते हुए ( हविषा विधेम ) अर्पण द्वारा पूजा करते हैं । ( यः ) जो ( ग्रभीता ) ग्रहण करनेवाला ( अस्य पर्व ) इसके जोड़ को ( अग्रभीत् ) पकड़ता है उसके ( अंकान् समंकान् ) भिन्नोंको और मिले हुए चिन्होंको ( हविषा विधेम ) हवनसे अपनमें पूजें ॥ २ ॥ ( शीर्षक्त्याः ) सिरदर्दसे ( उत ) और ( यः कासः ) जो खांसी है उससे ( एनं मुञ्च ) इसको छुड़ा । तथा ( अस्य ) इसके ( परुः परुः ) जोड़ जोड़में जो रोग ( आविवेश ) घुस गया है । उससे भी छुड़ा । ( यः अभ्रजाः ) जो मेघोंसे उत्पन्न हुआ है अथवा जो ( वात+जाः ) वायुसे उत्पन्न हुआ है तथा जो ( शुष्मः ) उष्णताके कारण उत्पन्न हुआ है उसके दूर करनेके लिये ( वनस्पतीन् पर्वतान् च ) यह वनस्पति और पर्वतोंके साथ ( सचतां ) संबंध करे ॥ ३ ॥ ( मे परस्मै गात्राय शं ) मेरे श्रेष्ठ अवयवोंका कल्याण हो । ( अवराय शं अस्तु ) मेरे साधारण अवयवोंके लिये कल्याण हो । ( मे चतुर्भ्यः अंगेभ्यः शं ) मेरे चारों अंगोंके लिये आरोग्य प्राप्त हो । ( मम तन्वे शं अस्तु ) मेरे शरीरके लिये मंगल होवे ॥ ४ ॥

भावार्थ- वायु और मेघसे प्रकट होकर मेघोंके आवरणसे प्रथम बाहर निकला हुआ तेजस्वी सूर्य वृष्टि और मेघगर्जनाके साथ आ रहा है । वह अपनी सीधी गतिसे दोषों अथवा रोगोंको दूर करता हुआ हमारे शरीरोंकी चिकित्सा करता है और हमें सुख देता है । वह सूर्य एक ही तेज तीन प्रकारसे कार्य करता है ॥ १ ॥ वह शरीरके प्रत्येक अंगमें अपने तेजके रूपमें रहता है, इसका महत्व जानकर हम हवन द्वारा उसका सत्कार करते हैं । जो मनुष्यके प्रत्येक जोड़में रहता है उसके प्रत्येक चिन्हका भी हवन द्वारा हम सत्कार करते हैं ॥ २ ॥ इसकी सहायतासे सिरदर्द हटाओ, खांसी हटाओ और जोड़ जोड़की पीड़ा को हटाओ । जो रोग मेघोंकी वृष्टिसे अर्थात् जलसे, वायुके प्रकोपसे अर्थात् वातसे और घर्मके या उष्णतासे उत्पन्न होते हैं उनको भी हटाओ । इसके लिये वनस्पतियों और पर्वतोंका सेवन करो ॥ ३ ॥ इससे मेरे उत्तम अंग साधारण अंग तथा मेरे चारों अंग अर्थात् मेरा सब शरीर नीरोग होवे ॥ ४ ॥

यदि गंधर्व और अप्सराएं ये शब्द इसलिये और अपने निश्चित किये अर्थोंके अनुसार अर्थ रखे तो उक्त मंत्र का अर्थ निम्न लिखित प्रकार होता है— " इन निर्दोष अनेक प्राण शक्तियोंके साथ यह एक आत्मा संगति करता है, मिलता है और उन प्राणोंके अंदर भी यह सर्वधारक आत्मा रहता है । "

यह अर्थ अति सुबोध होनेसे इसके अधिक स्पष्टीकरण करनेकी कोई आवश्यकता नहीं है क्यों कि इस के इतने सारका विशेष स्पष्टीकरण इससे पूर्व आचुका है। इसलिये यह कथन पाठक स्वयं समझ जांयगे। सब प्राण आत्माके साथ लेकर शरीरमें कार्य करते हैं और आत्मा भी प्राणोंके अन्दर रहता है । इस विषयमें यजुर्वेद कहता है—

यो ऽसावसौ पुरुषः सो ऽहम् । यजु० अ० ४० । १७

( यः ) जो ( असौ ) असु अर्थात् प्राणके बीचमें रहनेवाला आत्मा ( अहं ) मैं हूं । अर्थात् प्राणोंके मध्यमें आत्मा रहता है और आत्माके बाहर प्राण या जीवन शक्ति रहती है और ये दोनों जगत् का सब व्यवहार कर रहे हैं ।

## ब्रह्माण्ड देह ।

पाठक ये सब बातें अपने अन्दर देखें । परंतु यहां केवल अपने अन्दर देखकर और अनुभव कर के ही ठहरना नहीं है जो बात छोटे क्षेत्रवाले अपने देहमें देखी है वही बडे ब्रह्माण्ड देहमें देखना है अथवा विराट पुरुषमें कल्पना करना है । इस सूक्तमें विश्वव्यापक आत्माका वर्णन करना मुख्य उद्देश है । तथापि समझमें आनेके लिये हमने ये सब बातें अपने अन्दर देखनेका विचार किया अब इसी ढंगसे ब्रह्माण्ड देहकी कल्पना करना चाहिये ।

जिस प्रकार प्राणीके देहमें प्राण हैं उसी प्रकार ब्रह्माण्ड देहमें विश्वव्यापक प्राण या महाप्राण है । इसी महाप्राण मेंसे हम थोडासा प्राणका अंश लेते हैं । इस प्रकार अन्यान्य शक्तियां भी ब्रह्माण्ड देहमें वही विकास करते हैं । दोनों स्थानोंमें शक्तियां एकही प्रकारकी हैं परंतु अल्पत्व और महत्त्व का भेद है । इसीलिये अपने अन्दरकी व्यवस्था देखनेसे बाह्य व्यवस्था जानी जा सकती है ।

## सारांश

पाठक इस सूक्तमें परमात्माकी सर्व व्यापक सत्ता देख सकते हैं । वही एक उपास्य देव है वही सबका आधार है । वह सबके दुःख दूर करता है और सबको सुख देता है ।

इसकी प्राप्ती मानस उपासनासे करनी चाहिये । इसको सब स्थानमें उपस्थित मानकर, इसको नमन करना चाहिये । हरएक सृष्टिके अत्यंत पदार्थमें इसका कार्य देखनेका अभ्यास करनेसे इसके विषयमें ज्ञान होने लगता है और इसके विषयमें श्रद्धा बढती जाती है ।

इसके साथ प्राणशक्ति रहती है जो जगत्में किसी समय प्रकट होती है और किसी समय गुप्त छिपी रहती है । वह कहां प्रकट होती है और कहां छिपी रहती है यह देखनेसे जगत्में जलनेवाले इसके व्यापकी कल्पना हो सकती है ।

यह जैसा मेघोंकी विद्युतोंमें प्रकाश रखता है उसी प्रकार नक्षत्रोंमें भी प्रकाश रखता है । प्रकाशकोंका भी यही प्रकाशक है बडोंमें भी यह बडा है सूक्ष्मोंसे भी यह सूक्ष्म है इस प्रकार इसको जानकर सब भूतोंमें इसका अनुभव करके इसको नमन करना चाहिये । इसके सामने सिर झुकाना चाहिये ।

सब जगत्में जो प्रेरणा उत्साह और प्रेम हो रहा है वह इसकी जीवन शक्तिसे ही है । यह जानकर सर्वत्र इसकी महिमा देखकर इसकी पूजा करनी चाहिये ।

प्रथम नमन पश्चात् दर्शन करनेके पश्चात् इसकी सेवा करनेके लिये इसके कार्यमें अपने आपको समर्पित करना चाहिये । सबका पालन दुर्जन निर्दलन यह परमात्माके कर्ममें पूर्वोक्त रीतिके अनुसार अपने कर्तव्यका भाग आनन्दसे करना ही उसकी भक्ति करना है और यह करनेके लिये दुःखितोंके दुःख दूर करनेके कार्य अपने सिर पर आनन्दसे लेने चाहिये । इसप्रकारका यह सीधा उपाय इस सूक्त द्वारा प्रकाशित हुआ है । पाठक इसका अधिक विचार करें ।

—:—

आत्मशक्तीका बढानेवाला यह युद्ध है। जो वर्ष इस युद्धमें व्यतीत होवे। इसलिये यह साधारण युद्ध नहीं है। शरीर क्षेत्रमें जो कार्य आत्मा द्वारा चल रहा है उसमें विविध रोग विघ्न डालते हैं और उनके साथ हमारा युद्ध चल रहा है। अपना आरोग्य स्थापित करनेसे ही इस युद्धमें हमें विजय प्राप्त होता है। अर्थात मणिसे रोगनिवृत्तिद्वारा आरोग्य प्राप्त होता है इस हेतुसे यह मणि इस बडे युद्धमें भी हमें सहायक है ऐसा इस मंत्रमें जो कहा है वह योग्यही है।

## बलवर्धन।

इस प्रथम मंत्रमें और दो शब्द बडे महत्त्वपूर्ण हैं। अ-रिष्यन्तः। दक्षमाणाः। इन दो शब्दोंका क्रमशः अर्थ 'अहिंसित होते हुए, बलिष्ठ होनेवाले' यह है। रोगादिके हमलोंके कारण अथवा अन्य दुष्ट शत्रुओंके आक्रमण के कारण हम ( अरिष्यन्तः ) हिंसित न हों अर्थात् हम क्षीण दुःखी त्रस्त अथवा नष्ट न हों यह प्रथम पद का अर्थ है। परंतु थोडासा विचार करने पर पाठकोंके मनमें यह बात स्पष्टताके साथ आजायगी कि केवल क्षीण न होने अथवा नष्ट न होनेसे ही अर्थात् केवल जीवन धारण करनेसे ही जगत् में कार्य सफलता और विजय प्राप्त होना असंभव है। विजय प्राप्त करने के लिये यह निषेधात्मक गुण विशेष सहायक नहीं होता। इस कार्य के लिये विधेयात्मक गुण अवश्य चाहिए। वह गुण ( दक्षमाणाः ) बलवान् इस शब्दद्वारा बताया है। इसका अर्थ बलवान होना है। पाठक थोडासा विचार करेंगे तो उनके ध्यानमें यह बात आजायगी कि

## बल और विजय।

इस गुणकी बडी आवश्यकता है। रोग नहीं हुए, अपघात न हुआ नाश नहीं हुआ तो भी कार्य नहीं चलेगा विजयकी इच्छा है तो अपना बल सर्व दिशाओंसे बढानेका यत्न होना आवश्यक है। जितना बल बढेगा उतना विजय निश्चयसे प्राप्त होनेकी संभावना अधिक है। पाठक इन दो शब्दोंका परस्पर महत्त्व पूर्ण संबंध देखें और वेदकी शब्द योजनाकी गंभीरता अनुभव करें।

## दूषण।

इस सूक्तमें दूषण, दूषि इन शब्दोंका प्रयोग विलक्षण अर्थमें हुआ है। देखिये-

विष्कन्ध दूषण -विष्कन्धको विनाशनेवाला

कृत्या दूषि -कृत्याको दोष लगानेवाला

अराति दूषि -अरातिको दोष लगानेवाला

पाठक सूक्ष्म दृष्टिसे देखेंगे तो उनको इस शब्द प्रयोगमें यह बात स्पष्ट दिखाई देगी कि 'शत्रुमें दोष उत्पन्न करना' यहां सूचित किया है। कई कहते हैं कि शत्रुको मारो अथवा शत्रुका नाश करो। वेदमें भी शत्रुका नाश करनेका उपदेश कईवार किया है। परंतु यहां दूसरी बातका उपदेश शत्रुको दूर करनेके विषयमें किया है। शत्रुमें दोष उत्पन्न करना, शत्रुमें हीनता उत्पन्न करना शत्रुकी कार्यवाही में दोष उत्पन्न करना। जिस समय शत्रुका शीघ्र नाश नहीं होता है उस समय अनेक उपायोंसे शत्रुके अंदर दोषोंको बढानेसे शत्रुका बल घटता जाता है और अपना बल बढता जाता है। यह जितना व्यक्तिगत रोगोंके विषयमें सच है उतनाही सामाजिक और राष्ट्रीय शत्रुओंके विषयमें भी सच है शत्रुमें दोष उत्पन्न करनेसे थोडेसे प्रयत्नसे शत्रुका पराभव होता है और अपने लिये विजय प्राप्त होता है।

यह मणि शरीरपर धारण करनेसे शरीरके जो रक्तादि धातु हैं उनकी शक्तिमें जोर उत्पन्न होता है इस कारण शत्रुओंकी शक्ति क्षीण होती जाती है और अपना बल बढता जाता है।

यह शरीरके अंदरका उपदेश पाठक राष्ट्रके क्षेत्रमें देखेंगे तो उनको राजनीतिके अनुसरण विषयक एक बड सिद्धांत ज्ञात हो सकता है।

# क्षत्रिय का धर्म।

## ( ५ )

( ऋषिः भृगुः आथर्वणः। देवता इन्द्रः )

इन्द्र जुषस्व प्र वहा याहि शूर हरिभ्याम्।
पिबा सुतस्य मतेरिह मधोश्चकानश्चारुर्मदाय ॥ १ ॥
इन्द्र जठरं नव्यो न पृणस्व मधोर्दिवो न।
अस्य सुतस्य स्वर्णोप त्वा मदाः सुवाचो अगुः ॥ २ ॥
इन्द्रस्तुराषाण्मित्रो वृत्रं यो जघान यतीर्न।
बिभेद वलं भृगुर्न ससहे शत्रून्मदे सोमस्य ॥ ३ ॥
आ त्वा विशन्तु सुतास इन्द्र पृणस्व कुक्षी विड्ढि शक्र धियेह्या नः
श्रुधी हवं गिरो मे जुषस्वेन्द्र स्वयुग्भिर्मत्स्वेह महे रणाय ॥ ४ ॥

---

अर्थ— हे शूर इन्द्र ! ( जुषस्व ) तू प्रसन्न हो ( प्र वह ) आगे बढ ! ( हरिभ्यां आ याहि ) घोडोंके साथ तू यहां आ। ( चकानः ) तृप्त होता हुआ तू ( मदाय ) हर्षके लिए ( इह ) यहां ( मतेः ) बुद्धिमान् पुरुषका ( सुतस्य मधोः चारुः ) निचोडा हुआ मधुर सुंदर रस ( पिब ) पिओ ॥ १ ॥

हे इन्द्र ! ( नव्यः न ) प्रशंसनीयके समान और ( दिवः न ) स्वर्गीय आनंद के समान ( मधोः जठरं पृणस्व ) इस मधुर रससे अपना पेट भर दो। [ अस्य सुतस्य ] इस निचोडे रसकी ( स्वः न ) स्वर्गके आनंदके समान सुखी और ( सुवाचः मदाः ) उत्तम भाषणोंके साथ आनंद ( त्वा उप अगुः ) तेरे पास पहुंचते हैं ॥ २ ॥

( यतीः न ) यत्न करनेवाले पुरुषके समान ( यः तुराषाट् मित्रः इन्द्रः ) जिस त्वरासे शत्रुपर हमला करनेवाले मित्र इन्द्रने [ वृत्रं जघान ] घेरनेवाले शत्रुका नाश किया था तथा [ भृगुः न ] भूननेवालेके समान जिसने [ वलं बिभेद ] शत्रुके बलका भेद किया था और ( सोमस्य मदे ) सोमरसके आनंदमें ( शत्रून् ससहे ) शत्रुओंका पराभव किया था ॥ ३ ॥

हे [ शक्र इन्द्र इन्द्र ] शक्तिमान् प्रभु इन्द्र ! ( सुतासः त्वा आ विशन्तु ) निचोडे हुए वे रस तुझमें प्रविष्ट हों। ( कुक्षी पृणस्व ) दोनों कुक्षियोंको तू भर और [ विड्ढि ] प्राप्त कर [ धिया नः आ—इहि ] अपनी बुद्धिसे तू हमारे पास आ। हमारी ( हवं श्रुधि ) पुकार सुन ( मे गिरः जुषस्व ) मेरा भाषण स्वीकार कर। और [ इह ] यहां [ महे रणाय ] बडे युद्ध के लिए ( स्वयुग्भिः ) अपनी योजनाओंके साथ ( आ मत्स्व ) हर्षित हो ॥ ४ ॥

---

भावार्थ—हे शूर वीर ! तू सदा प्रसन्न और आनंदित रह और उन्नतिके मार्गसे आगे बढ। अपने उत्तम घोडोंसे युक्त रथमें बैठकर इधर उधर आ। और सदा संतुष्ट रहता हुआ अपने हर्षको बढानेके लिये इससे उत्तम मधुर रसका पान कर ॥ १ ॥

हे महावीर ! प्रशंसा के योग्य और हर्ष बढानेवाले मधुर रससे अपना पेट भर ऐसा करनेसे ही उत्तम प्रशंसाकी वाणी ही तेरे पास सब ओरसे पहुंचेगी अर्थात् सब तेरी प्रशंसा करेंगे ॥ २ ॥

पुरुषार्थी उद्यमी पुरुषके समान प्रयत्नशील और शीघ्रताके साथ शत्रु पर हमला करनेवाला शूरवीर अपने शत्रुका नाश शीघ्र करता है। जिस प्रकार भूननेवाला मनुष्य धान्योंको भूनता है, उसी प्रकार यह शूरवीर शत्रुकी सेनाको भून देता है और सोमरस का पान करता हुआ हर्षित और उत्साहित होकर शत्रुका पराजय करता है ॥ ३ ॥

१ सोम = सोम वनस्पतिका रस जो दूध मधु ( शहद ) मिश्री भूने धान्यका आटा, दही आदि अनेक पदार्थोंके मिश्रणके साथ अत्यन्त स्वादिष्ट पेय बनाकर पीया जाता है और गौ आदि पशुओंको भी पिलाया जाता है। यह वनस्पतियोंका केवल रस होता है। इसके गुण ऊपर दिए हैं।

२ सुरा = किसी रसकी भाप बना कर फिर उसको शीतता देकर रस बनाया जाय, तो उसका यह नाम है। ( Distilled water ) पानीकी भाप बनाकर फिर उस भाप का पानी बन जानेसे भी उस जलका यह नाम होता है, इसलिये जल भी यही नाम इस कारण ही है क्योंकि भूमि परके जलकी भाप होकर मेघ बनते हैं और उससे वृष्टि होती है। किसी भी रसकी इस प्रकार शुद्धि होती है। यह शुद्धिकी रीति है। आजकल इस रीतिसे शराब बनाते हैं इसलिए इस नामकी खराबी हुई है यह बात सर्वविदित है। वास्तव में संस्कृतका केवल सुरा शब्द उत्तमविधि से बनाये परिशुद्ध जल या रस का वाचक है।

३ वारुणी, कमरवारुणी = ये भी शब्द उक्त प्रकारके रसोंके या जलके वाचक हैं। इन पेयोंमें मादकता या दुर्गुण वास्तवमें नहीं है। परंतु आजकल इस रीतिसे शराब बनती है इसलिए ये सब नाम बुरे अर्थोंमें आजकल प्रयुक्त हुए हैं। प्राचीन समयमें भी क्वचित् बुरे और क्वचित् अच्छे अर्थोंमें इनका उपयोग दिखाई देता है।

४—५ आसव और अरिष्ट = ये नाम औषधि पेयोंके होते हैं। इनमें कुछ फर्मेंट होनेके कारण मद्य उत्पन्न होना अपरिहार्य है तथापि इसमें मद्यकी मात्रा प्रति शतक दो मात्राके करीब होती है। इसलिए शराबमें इसकी गिनती नहीं होती।

अंग्रेज सरकारने इसकी जांच करके निश्चय किया है कि यह मद्य नहीं है। इसलिए देशी वैद्य ये आसव तथा अरिष्ट तैयार कर सकते हैं, अन्यथा सरकारी मदिराका कानून पीछे लग जाता।

६—७ मद्य और शराब मादक होनेसे निःसंदेह बुरे हानिकारक पेय हैं।

पाठक इस विवरणसे समझ गये होंगे कि सोममें सोमकी कल्पना अथवा मद्यकी कल्पना किंचित् भी नहीं हो सकती। दिनमें तीन बार रस निचोड़ा जाता है और उसी समय आहुतियां देकर पीया जाता है। सवेरे, दोपहरको और सायंकालको रस निचोड़ना और पीना होता है उसका वर्णन इस सूक्तके प्रथम मंत्रमें आचुका है। इसलिए जो लोग सोमरस को सुरा मानते हैं वे ही उस मत मद्यकी पुष्टि करते हैं ऐसा यदि किसीने कहा तो वह अशुद्ध न होगा।

इस सूक्तमें अभिमत भोजन वनस्पतिका मधुर रस है यह बात स्पष्टतासे कहा है जो शाकाहारकी पुष्टि करनेवाली है।

## जीवन संग्राम।

वेदमें " मदेम रथाय " ये शब्द वारंवार आते हैं। सदा युद्ध चल रहा है सावध रहकर अपना कर्तव्य करो, यह वैदिक उपदेश जीवन संग्राममें रहनेवाले मनुष्य मात्रको मार्गदर्शक है। प्रत्येक मनुष्य सदा युद्धभूमिपर खड़ा है, किसी न किसी प्रकारके युद्धमें संमिलित हुआ है उसकी इच्छा हो या न हो उसको युद्धमें रहना ही पड़ता है। फिर वह भागकर कहां जाय? इस लिए उसको अपने युद्धका स्वरूप जानना चाहिए और उस संबंधसे प्राप्त होनेवाला अपना, कर्तव्य अवश्य करना चाहिए। अन्यथा उसका जन्म निरर्थक हो जायगा। चाहे वह अहिंसावृत्तिसे युद्ध करे या हिंसावृत्तिसे करे युद्धके बिना उसकी स्थिति नहीं है और इस युद्धमें विजय कमाने के बिना उसकी उन्नति नहीं है। यह हुई सब मनुष्योंकी बात क्षत्रिय की तो पूछना ही क्या है, उसका जीवन ही युद्ध रूप है उसको युद्ध तो अनिवार्य है।

इस प्रकार यह सूक्त क्षात्र धर्मका उपदेश करता है। पाठक इसका मनन करनेके समय प्रथम काण्डके २ १५ १९ २१ १८ १६ इन सूक्तोंको भी ध्यानमें रखें।

( यहां प्रथम अनुवाक समाप्त हुआ )

---

है। यदि उक्त औषधि मेघको शांत कर सकती है तो उससे परिवार और समकालीनोंके साथ मनुष्यकी रक्षा कैसी हो सकती है, यह स्वयं स्पष्ट हो जाता है।

इसके प्रयोगसे मन शांत होता है, चंचलता नहीं, और मन सुविचार पूर्ण होनेसे मनुष्य आपत्तियोंसे बच जाता है। और इसी कारण मनुष्य आपका अपने संतान का और अपने ऐश्वर्यका बचाव कर सकता है।

यदि मन पूर्ण सुविचारी हुआ तो योग्य समयपर योग्य कर्तव्य करता हुआ मनुष्य आगे बढ जाता है और उन्नत होता जाता है। परंतु जो मनुष्य अशांत चंचल और क्षुब्ध मनोवृत्तियोंवाला होता है वह स्थान स्थानपर प्रमाद करता है और गिरता जाता है इस प्रकार वह पीछे रहता है और इसके प्रतिपक्षी उसको पीछे रखते हुए आगे बढते जाते हैं। परंतु जो मनुष्य मनका संयम करता है मनको चलने नहीं देता समकालीनोंको मर्यादासे अधिक बढने नहीं देता वह कर्तव्य करनेके समय गलती नहीं करता है, इस कारण सदा प्रतिपक्षियोंको पीछे डालकर स्वयं सबके आगे बढता जाता है। चतुर्थ मंत्रका यह आशय पाठक देखें और खूब विचार करें।

शापको वापस करना। पंचम मंत्रमें तीन उपदेश हैं और वेही इस सूक्तमें गहरी दृष्टिसे देखने योग्य हैं। संपूर्ण सूक्त में यही मंत्र अति उत्तम उपदेश दे रहा है। देखिये–

सपथ शपथारं एतु। ( मं ५ )

शाप शाप देनेवाले के पास वापस जावे! गाली गाली देनेवालेके पास वापस जावे!! यह किस रीतिसे वापस जाती है यह एक मानस शास्त्रके महान् शक्तिशाली नियमका चमत्कार है। मन एक बडी शक्तिशाली विद्युत है मनके उच्च नीच भले या बुरे विचार उसी विद्युत्के न्यूनाधिक आन्दोलन या कंप हैं। वे कंप जहां पहुंचने के लिए भेजे जाते हैं वहां पहुंचकर यदि शांत न हुए या फलदायी न हुए; तो उसी वेगसे भेजनेवाले के पास वापस आते हैं और उसी वेगसे उसी भेजनेवालेका नाश करते हैं। यह मानस शास्त्रका चमत्कार है और गाली या शाप देनेवालोंको इस नियमका अवश्य मनन करना चाहिए। इसका विचार ऐसा है—

१ एक मनुष्यने गाली शाप या दुर्भाव का नाश करनेकी प्रबल इच्छासे मनुष्यके पास भेज दिये

२ यदि भी साधारण मनोवृत्तिवाला मनुष्य रहा तो उसके मनपर उनका परिणाम होता है उसका मन क्षुब्ध हो जाता है और वह भी फिर को गाली शाप या नाशक शब्द बोलने लगता है।

इस प्रकार एक दूसरे के शाप परस्परके ऊपर आने लगे तो दोनोंके मन समानतया दूषित होते हैं और समान रीतिसे पतित भी होते हैं परंतु–

१ यदि उच्च शांत मनोवृत्तिवाला मनुष्य रहा तो के भेजे हुए नीच मनोवृत्तिके कंपोंको अपने मनमें रहनेके लिए स्थान नहीं देता; इसलिए आधार न मिलनेके कारण वे विकारके भाव फैलकर वापस होते हैं और वे सीधे भेजनेवाले के पास जाते हैं। और उसका मन उसी प्रवृत्तिका होनेके कारण वे वहां स्थान पाते हैं।

इस प्रकार कुविचार वापस जानेसे चमत्कार यह हो जाता है कि प्रथमसे कुविचार भेजनेवालेका दुगना नाश हो जाता है। पहिले जब कुविचार उत्पन्न हुए उस समय उसका नाश हुआ होता था और इस प्रकार उसके ही कुविचार बाहर स्थान न पाते हुए जब वापस होकर उसके पास पहुंचते हैं तब फिर उसका और नाश होता है। एकही प्रकारके कुविचार दोबार उसके मनमें आघात करनेके कारण उसका दुगना नाश हो जाता है। परंतु जो सज्जन शांतिसे अपने अंदर समता धारण करता हुआ बाहरके कुविचार अपने मनमें आवे तो भी स्थिर होने नहीं देता और मनको शांत रखता है वह अपना मन अधिकाधिक दृढ करता है। इसलिए इस शांत मनुष्यका कल्याण होता है।

पाठक इससे जान गये होंगे कि बुरे विचारकी लहरें वापस भेजनेसे अपनी उन्नति कैसी होती है और प्रतिपक्षी की दुगनी अवनति किस कारण होती है। इस पंचम मंत्रमें इसी कारण कहा है कि यदि किसीको अपनी उन्नति करनेकी अभिलाषा हो तो उसको शाप वापस करनेकी विद्या अवश्य जानना चाहिए। अपना मनको पवित्र और सुदृढ बनाना यही उपाय है। पाठक इसका खूब विचार करें और शाप वापस करनेका बहुत अभ्यास करें; तथा स्वयं कभी किसी भी कारण किसीपर शाप या गाली

# क्षेत्रिय रोग दूर करना।

## ( ८ )

[ ऋषिः भृगुः आंगिरसः । देवता-यक्ष्मनाशनम् ]

उदगातां भगवती विचृतौ नाम तारके । वि क्षेत्रियस्य मुञ्चतामधमं पाशमुत्तमम् ॥ १ ॥
अपेयं रात्र्युच्छत्वपोच्छन्त्वभिकृत्वरीः । वीरुत्क्षेत्रियनाशन्यप क्षेत्रियमुच्छतु ॥ २ ॥
बभ्रोरर्जुनकाण्डस्य यवस्य ते पलाल्या तिलस्य तिलपिञ्ज्या ।
वीरुत्क्षेत्रियनाशन्यप क्षेत्रियमुच्छतु ॥ ३ ॥
नमस्ते लाङ्गलेभ्यो नम ईषायुगेभ्यः । वीरुत्क्षेत्रियनाशन्यप क्षेत्रियमुच्छतु ॥ ४ ॥
नमः सनिस्रसाक्षेभ्यो नमः संदेश्येभ्यः ।
नमः क्षेत्रस्य पतये वीरुत्क्षेत्रियनाशन्यप क्षेत्रियमुच्छतु ॥ ५ ॥

---

अर्थ—( भगवती ) ऐश्वर्यवती औषधि तथा ( विचृतौ नाम ) रोग हटानेवाली प्रसिद्ध ( तारके ) तारका नामक वनस्पतियां ( उदगातां ) उगी हैं । वे दोनों ( क्षेत्रियस्य अधमं उत्तमं च पाशं ) वंशसे चले आनेवाले रोगके उत्तम और अधम पाशको ( वि मुञ्चताम् ) खोल देवें ॥ १ ॥

( इयं रात्री अप उच्छतु ) यह रात्री चली जावे और उसके साथ ( अभि कृत्वरीः अपोच्छन्तु ) हिंसा करनेवाले दूर हों तथा [ क्षेत्रियनाशनी वीरुत् ] वंशसे चले आनेवाले रोगका नाश करनेवाली औषधी [ क्षेत्रियं अप उच्छतु ] आनुवंशिक रोगको दूर करे ॥ २ ॥

( बभ्रोः अर्जुनकाण्डस्य ते यवस्य ) भूरे और श्वेत रंगवाले तनेके जौकी [ पलाल्या ] रक्षक सहित तथा ( तिलस्य तिलपिञ्ज्या ) तिलकी तिलमञ्जरीसे आनुवंशिकरोग दूर करनेवाली यह वनस्पति क्षेत्रियरोगसे मुक्त करे ॥३॥

( ते लाङ्गलेभ्यः नमः ) तेरे हलोंके लिए सत्कार है ( ईषायुगेभ्यः नमः ) हलकी लकडीके लिये सत्कार है ॥ ४ ॥

( सनिस्रसाक्षेभ्यः नमः ) जल प्रवाह चलानेवालेका सत्कार ( संदेश्येभ्यः नमः ) संदेश देनेवालेका सत्कार ( क्षेत्रस्य पतये नमः ) क्षेत्रके स्वामीका सत्कार हो । ( क्षेत्रियनाशनी क्षेत्रियं अप उच्छतु ) आनुवंशिक रोगको हटानेवाली औषधि आनुवंशिक रोगको हटा देवे ॥ ५ ॥

---

भावार्थ—दो प्रकारकी ऐश्वर्यवती और दो प्रकारकी तारका ये चारों औषधियां क्षेत्रियरोगको हटानेवाली हैं जो भूमिपर उगती हैं । ये चारों आनुवंशिक रोगको दूर करें ॥ १ ॥

रात्री चली जाती है तो उसके साथ हिंसक प्राणी भी चले जाते हैं इसी प्रकार यह औषधी आनुवंशिक रोगको उसके मूल कारणोंके साथ दूर करे ॥ २ ॥

भूरे और श्वेत रंगवाले जौके डण्ठलके साथ तिलोंकी मञ्जरियोंके तिलोंके सेवनसे यह औषधि आनुवंशिक रोगको हटा देती है ॥ ३ ॥

हल और उसकी लकडियां जिनसे भूमि ठीक की जाती है उनसे पूर्वोक्त वनस्पतियां तैयार होती हैं इस लिए उनकी प्रशंसा करना योग्य है ॥ ४ ॥

जिसके खेतमें पूर्वोक्त वनस्पतियां उगाई जाती हैं जो उनको जल देता है अथवा जिस संदेशसे पानी दिया जाता है तथा जो इस वनस्पतिका यह संदेश जनता तक पहुंचाता है उन सबकी प्रशंसा करना चाहिए । यह वनस्पति आनुवंशिक रोगसे मनुष्यको बचावे ॥ ५ ॥

